संस्था—( आप ही आप हर्ष से ) मैंने अपना पाप और के माथे ठोका, जहाँ चारुदत्त बैठा था वहीं मैं भी बैठूँ ) चारुदत्त के आसन पर बैठ जाता है ) चारुदत्त ! देखो, देखो, हमारी ओर देखो, कह दो कि मैंने मारा।

चारु—हाकिम जी, ( " जरै जो " इत्यादि फिर पढ़ता है )

हाय मित्र मैत्रेय ! जात मैं व्यर्थहि मारा।
हाय ब्राम्हणी ! विमल विप्रकुल जन्म तुम्हारा॥
रोहसेन ! तुम हाय लख्यो नहि सकट मेरा।
खेलखेलोनन माहि वृथा उपजै सुख तेरा॥

हमने वसन्तसेना के पास उस की खबर लेने को और गाड के लिये जो उसने गहने दिये थे उन्हें फेरने के लिये मैत्रेय को भेजा था न जाने क्या कर रहा है ?

( फेंट मे गहने लिये मैत्रेय आता है )

मैत्रे—चारुदत्त जी ने मुझे वसन्तसेना के पास गहने फेर को भेजा था और कहा था कि वसन्तसेना ने रोहसेन को अपने गहने देके उसकी माँ के पास भेज दिया था सो उसके गहने फेर आओ, हम नहीं ले सकते, तो अब चलूँ वसन्तसेना के पास चलूँ। ( घूमके आकाश में ) अजी रेभिल जी आप क्यो घबराये हुये हैं ? ( सुन कर ) क्या कहते हैं चारुदत्त जी आज कचहरी मे बुलाये गये हैं। कोई होगा ऐसा वैसा काम तो पहले कचहरी चलूँ। वसन्तसेना के घर पीछे जाऊँगा ( चल कर देख कर यही तो है कचहरी ( भीतर जाकर ) भला हो आप लोगो का चारुदत्त जी कहाँ हैं।

हाकि—यह क्या खड़े हैं।

मैत्रे—क्यो भाई सब कुशल है ?

चारु—हो जायगी।

मैत्रे—क्यो भाई तुम घबराये से क्यों हो, तुम यहां क्यों बुलाये गये हो ?

चारु—भाई, मैं पापी हत्यार नासि लोक परलोक सब।
नारी रतिअवतार वाको यह कहि डारि है॥

मैत्रे—क्या क्या ?

चारु—( कान में कहता है )

मैत्रे—यह कौन कहता ?

चारु—( सस्थानक को देखा कर ) यही विचारे हमारे लिये काल बन कर हम से कहला रहे हैं।

मैत्रे—(अलग चारुदत्त से) तो क्यों नहीं कह देते कि घर गई।

चारु—भाई सब कुछ कहा, कौन सुने ?

मैत्रे—जिन्होंने बाग मन्दिर विहार बाजार तालाब कुओं मन्दिरों से उज्जैनी को सज दिया वह अन्न कगाल हो गये तो धन के लिये ऐसा अकाज करेंगे ? अरे राजा के साले, काणेली के पूत, पापों की गठरी, सोने से लसा सजा बन्दर ! कह मेरे सामने कह। जिन्होंने फूली लता को भी नल से खींच कर फूल नहीं तोड़े कि कहीं ऐसा न हो कि पल्लव टूट जाय, सो वह लोक परलोक दोनो के विरुद्ध ऐसा काम करेंगे ! रह बे हरामजादे ! जैसे तेरा मन कुटिल है वैसी मेरी लाठी भी है, इसी से तेरी खोपड़ी अभी तोड़ता हू।

सस्था—( क्रोध से ) देखिये, देखिये, हमारा दावा चारुदत्त पर है, हमारी खोपड़ी तोड़नेवाला यह कौन है ? चुप रह बे पाजी धरप चुप।

मैत्रे—( लाठी उठाकर 'कह कह' फिर पढ़ता है )

सस्था—( क्रोध से उठ कर मैत्रेय को मारता है, मैत्रेय भी उसे मारता है, मैत्रेय की फेंट से गहने गिर पड़ते हैं )

सस्था—( गहने उठाकर फुरती से ) देखिये, देखिये, उसी बेचारी के गहने हैं ( चारुदत्त से ) क्यों, इन्हीं गहनों के लिये उसे मारा था ?

( हाकिम, सेठ और कायथ सिर नीचा कर लेते हैं )

चारु—( अलग मैत्रेय से )

गठरी गहनन की खुली बड़े कुअवसर आय।
गिरी विधाताबाम बस देहै हमें गिराय॥

मैत्रे—अजी जो सच हाल है उसे क्यों नहीं कह देते?

चारु—भाई, खोटी है बुधि नृपति की मरम सकै नहिं जानि।
सोई मारो जात, है कहत दीन जो बानि॥

हाकि—हाय! हाय!!

छीन बृहस्पति से कियो भौम विरोध प्रकास।
धूमकेतु एक और यह प्रगल्यो ताके पास॥

से० का०—( देख कर बसन्तसेना की मा से ) बुढ़ी माई यह तो हैं, यह गहनों को देखें यही हैं कि दूसरे।

बुढ़ि—( देख कर ) यही हैं। वह नहीं है।

सखा—अरी बूढ़ी कुटनी! आंख मे पहचान लिया मुंह से कहती है नहीं है।

बुढ़िया—दूर हो झूठे।

से० का०—ठीक ठीक कहो, यही गहने हैं कि नहीं।

बुढ़ि—गहने बहुत अच्छे बने हैं इसी से आंख नहीं हटी वह गहने नहीं हैं।

हाकि—बूढ़ी, इन गहनों को पहचानती हो?

बुढ़ि—मैंने कहा तो, पहचानती हूँ, सोनार ने कदाचित वैसे ही और बना दिये हो।

हाकि—देखिये सेठ जी!

भूषन, लखि कछु सिद्धि न होई।
वैसे और बनाये कोई॥
जो भूषन नर चतुर बनावत।
ताहि एक मे एक मिलावत॥

से० का०—यह गहने चारुदत्त जी के होंगे।

से० का०—फिर किस के हैं ?

चार—इसी बुढ़िया की लड़की के हैं।

से० का०— उनसे कैसे अलग हुये।

चारु—कैसे हो हो गये होंगे!

से० का०—चारुदत्त जी सच कहिए। देखिये —

सच से सुलझी होय साँचे पाप न लागई।
सच के अन्तर दाह सच न छिपाइय झूठ से॥

चारु—हम यह नहीं जानते कि गहने यही हैं कि दूसरे, हाँ इतना कह सकते हैं कि हमारे घर से आये हैं।

सस्था—बाग में जाके उसे मार डाला अब बातें बना के छिपाते हो ?

हाकि—चारुदत्त जी सच कहिये।

हम सब चाहत हैं नहा है हैं अनरथ घोर।
परि है तुम्हरी पीठ पर कोड़े परम कठोर॥

चारु—धार्मिक कुल में ऊपजे हम सन होय न पाप।
जो समुझो पापी हमें मरत न रोकिय आप॥

(आपही आप) अब बसतसेना नहीं है तो हमीं जी के क्या करें (प्रकाश) अजी बात यह है—

मैं पापी हत्यार नासि लोक परलोक निज।
मारो रतिअवतार, बाकी यह कहि डारि हैं॥

सस्था—मारी, तुम भी अपने मुँह से कहो कि मारी।

चारु—तुम तो कह चुके।

सस्था—सुनिये साहब सुनिये, इस ने मारा है, अब तो संशय न रह गया, अब इस दरिद्री चारुदत्त को देहदंड देना चाहिये।

हाकि—शोधनक! राजा के साले ठीक कहते हैं। सिपाहियो! पकड़ो इसे।

(सिपाही चारुदत्त को पकड़ लेता है)

बुढ़िया—साहब मेरी भी सुनिये, 'जब चोर ले गया' इत्यादि फिर पढ़ती है, और मरी तो मेरी लड़की मरी, मेरा लड़का क्यों मारा जाय? अब मुकद्दमा तो मुद्दई मुद्दाले मे होता है, मै मुद्दई हूँ मेरा दावा नहीं है, इन्हें छोड दीजिये।

सस्था—दूर हो कुटनी तू कौन है?

हाकि—बुड्ढी तुम जाओ, सिपाहियो इसे निकालदो।

बुढ़ि—('हाय बेटा हाय बेटा' कहती हुई और रोती हुई बाहर जाती है।)

सस्था—मैने तो अपना काम कर लिया अब जाता हूँ।

(बाहर जाता है)

हाकि—चारुदत्त जी! निर्णय करना हमारा काम है आगे महाराज मालिक हैं। तो भी शोधनक! महाराज से बिनती करो, मनुजी का वचन है—

अपराधी बाम्हन नहीं कबहुँ बधन के जोग।
दीजे देशनिकारि तेहि भये सिद्ध अभियोग॥

शोध—बहुत अच्छा (बाहर जाकर फिर आकर आँखों में आँसू भर कर) सरकार! मै महाराज के पास गया था, महाराज यह कहते हैं कि जिन गहनों के कारन बसंतसेना मारी गई वेही गले मे बाँध सारे नगर मे फिराकर ढँढोरा बजाते हुए दक्खिन के मसान मे लेजाकर चारुदत्त को सूली चढ़ा दो। जो कोई ऐसा काम करेगा उसे ऐसा ही दण्ड दिया जायगा।

चारु—राजा पालक ने कैसा बेसमझे बूझे हुकुम दिया है।

परत आगि अन्याय के मन्त्रिन के बस भूप।
नहि अचरज जो परत है घोर नरक के कूप॥
ए कुसगुन है राजके उजरे काग समान।
सहसन बिन अपराध के हरे जात जब प्रान॥

भाई मैत्रेय! जाओ हमारी ओर से मा को प्रणाम कहना, —के रोहसेन को तुम्हीं को सोंपता हूँ।

मैत्रे—जड़ ही कट गई तो पेड़ कैसे रह सकता है?

चारु—अजी ऐसा न कहो।

गये लोक परलोक जो पुत्रहि तिनकी देह।
मेरे पीछे कीजिये रोहसेन से नेह॥

मैत्रे—भाई, हम तुम्हारे होके तुम्हारे विना कैसे जियेंगे?

चारु—अब हम छोड़ो जो कुछ तुम्हें करना हो रोहसेन के साथ करो।

मैत्रे—अच्छा।

हाकि—शोधनक इस ब्राह्मन को हटा दो।

( शोधनक मैत्रेय को बाहर निकाल देता है )

हाकि—काहे है चांडालों को हुकुम दो।

(चारुदत्त और शोधनक को छोड़ और सब बाहर जाते हैं)

शोध—आइये चारुदत्त जी!

चारु—(करुणा से ) मैत्रेय! ('क्या आज' इत्यादि फिर पढ़ता है ) ( आकाश में )

नीर तराजू आगि विषहु से करो विचारा।
छाय सिद्ध अभियोग हरहु तो जीव हमारा॥
ब्राम्हन को तू वधत बात सुनि जो रिपुकेरी।
पुत्र पौत्र के संग कुगति ह्वै है तो तेरी॥

चलो हम चलते हैं (सब बाहर जाते हैं)

---

## दसवाँ अंक

[ स्थान—उज्जैन में बड़ी सड़क ]

( दो चांडालों के साथ चारुदत्त आता है )

दोनो चांडाल—तुम का करो विचार, वधुआ पकरन मे चतुर।
काटें सिर एक वार, शूल चढ़ायें तुरत हम॥

अरे हटो भाई! यह चारुदत्त जी हैं।

छम जल्लाद दोऊ दिसि धारे।
कनयर की माला गल डारे॥
छिन छिन होत छीन यह कैसे।
घटत तेल के दीपक जैसे॥

चारु—( दुख से ) परी धूरि सब देह पुनि भीगी दृग के नीर।
पहिरे फूल मसान के चारिहु ओर शरीर॥
बलि समान मोहि जानि कै रक्तगंध तन लाग।
कांव कांव करि चलत हैं मोहि भखन को काग॥

दोनों चांडा—हटो जी हटो! क्या देखते हो,

सज्जनतरु यह कटत है कालकठोर कुठार।
सुजनपछि सेवत रहे जाकी सुन्दर डार॥

चल रे चारुदत्त, चल!

चारु—भाग्य में क्या क्या बदा है कौन कह सकता है? देखो मेरी क्या दशा हो रही है।

देवीचंदन को दिये अंग अंग थाप लगाय।
आटा डारो देह पर पशु माहि दीन बनाय॥

( आगे देख कर ) देखो लोगों का चित्त भी कैसा बदलता है? ( करुणा से )—

जे जन मेरी दशा निहारत। ते निज मनुज जाति धिकारत॥
मोहि न सकै कोऊ जतन बचाई। कहैं स्वर्गसुख भोगहु जाई॥

दोनों चांडा—हटो जी हटो! क्या देखते हो?

तारासक्रम, सुजनवध गैया जयै बियाय।
इन्द्र विसर्जन जनि लखौ भागौ आंगि बचाय॥

पहिला चांडा—अरे अहित, देख, देख,

लिए जात हम बधन हित नगरी को सिरताज।
रोय उठ्यो आकाश, कै परत मेघ बिन गाज॥

दूसरा चांडा—अरे!

रोवत नहिं आकाश यह विन घन विज्जु न होइ।
पुरतिय चढ़ी अटान पै देखि उठीं ये रोइ॥
जिये जात हम बधन हित यहि सब लोग निहारि।
घूरि दबावत राह को नैनन से जल डारि॥

चारु—( देख कर करुणा से )

वैठीं हाट अटन पुरनारी।
खिरकिन सन मुखकमल निसारी॥
चारुदत्त हा! हाय! पुकारत।
आँसुधार नयनन से डारत॥

दोनों चांडा—चल वे चारुदत्त चल! ढढोरा पीटने की जगह यही है। बजा वे ढोल, सुनो जी सुनो "यह सार्थवाह विनयदत्त का नाती सागरदत्त का लड़का चारुदत्त है। इस पापी ने थोड़े से धन के कारन पुष्पकरउद्यान में ले जाके वसंतसेना पातुर को गला घोंट कर मार डाला, यह धन के साथ पकड़ा गया अपने मुँह से भी कहता है, इस पर महाराज ने हमें इसके मारने का हुकुम दिया है; और जो कोई ऐसा लोक परलोक के विरुद्ध काम करेगा उसे भी राजा पालक ऐसा ही दंड देंगे"

चारु—( उदास होकर आपही आप )

कीन्ह यज्ञ अनेक बाग मन्दिर बनवाये।
जिन पुरखन वैठाय विप्र श्रुति पाठ कराये॥
मेरे मारन हित लगाय अपजस को टीका।
नाम लेत चंडाल हाय यहि छन तिनहीं का॥

( सोच कर दोनों कानों पर हाथ रखकर ) हाय प्यारी वसन्तसेना!

ओंठ प्रवाल समान चन्द किरन से दांत जहं।
सो मुखरस करि पान अपजस विष कैसे पिया॥

दोनों चांडा—हटो जी हटो।

सज्जन आरतिहरन जो गुनमनि को भंडार।
आज निसारो जात सो किये अशुभ सिंगार॥

और, सुख संपति में करत हैं सोच फिकिर सब कोय।
विपति परे पै हित करत जन जग दुर्लभ होय॥

चारु—( चारो ओर देख कर )

आंचल सन ढांके मुख फेरे।
जात दूर साथी अब मेरे॥
सुख के दिन औरहु हित होई।
विपत परे पै हित नहि कोई॥

दोनो चांडा—मैंने सब को हटा दिया अब इसे ले चलो।

चारु—( 'मैत्रेय क्या' इत्यादि फिर पढ़ता है )

( परदे के पीछे हाय चाचा! हाय चारुदत्त जी!

चारु—( सुन कर करुणा से ) अरे चौधरी! हम तुमसे एक मागन माँगते हैं।

चांडा—अरे हमसे मांगन मांगते हो?

चारु—राम! राम! बेसमझे बूझे काम करनेवाला पालक चांडाल है, तुम तो उससे अच्छे हो। हम चाहते हैं मरने से पहिले बेटे का मुँह देख लें।

दोनो चांडा—बहुत अच्छा।

( परदे के पीछे ) हाय चाचा, हाय बाबू।

चारु—( सुन कर करुणा से ) चौधरी, हम अपने बेटे का मुँह देखना चाहते हैं, वह आ रहा है।

चांडा—हटो जी हटो, चारुदत्त अपने बेटे का मुँह देख लें। ( नेपथ्य की ओर देख कर ) इधर आइये, इधर आ बे लड़के, इधर। (बाहर जाते हैं)

---

[ दूसरा स्थान—सड़क पर दूसरी जगह ]

( रोहसेन के साथ मैत्रेय आता है )

मैत्रे—चलो भैया चलो, तुम्हारे बाप को मारने के लिये आ-ये हैं।

रोह—हाय ! चाचाजी हाय !!
मैत्रे—हाय ! भाई तुम्हें कहाँ ढूँढूँ ।

( चंडालों के साथ चरुदत्त आता है )

चारु—( बेटे और मैत्रेय को देख कर ) हाय बेटे, मैत्रेय, ( करुणा से ) हाय ! यह लड़का

रहि हौ नित परलोक में पानी काज अधीर ।
दैइ न सकिहैं पेट भरि नान्हीं अँजुरिन नीर ॥

अब मेरे पास क्या है जो बेटे को दूँ ( जनेऊ देख कर ) यही है ।

मोती को नहिं सोन को सोहै बाम्हनगात ।
देवपितर को भाग नित जेहि सन दीन्हो जात ॥

( जनेऊ उतारता है )

पहिला चांडा—अरे चारुदत्त, इधर आ ।

दूसरा चांडा—क्यों रे, चारुदत्त जी को तुकार के पुकारता है ? देख—

सपनि में कै बिपति में बिना रोक दिन राति ।
हथिनी मतवारी सरिस नित होतव्यता जाति ॥
और, मिटो नाम पदवी, मिटी कै नहिं पूजनजोग ।
राहु ग्रसे जो चंद्र को कै नहिं पूजत लोग ॥

रोह—अरे चांडालो ! चाचा को कहाँ लिये जाते हो ?

चारु— भैया, गर सोहत कनयर की माला ।
कंध शूल, हिय शोक विशाला ॥
मख महँ छाग सरिस बलि काजू ।
जाहुँ मसान मरन हित आजू ॥

चांडा—अरे !

जन्मे से चंडालकुल कोउ चंडाल न होय ।
सज्जन नासन चहत जो चांडाल नर सोय ॥

रोह—अरे तुम चाचा को क्यों मारते हो ?

और, सुख सपति मे करत है सोच फिकिर सब कोय।
विपति परे पै हित करत जन जग दुर्लभ होय॥

चार—(चारो ओर देख कर)

आँचल सन ढाँके मुख फेरे।
जात दूर साथी अब मेरे॥
सुख के दिन औरहु हित होई।
बिपत परे पै हित नहि कोई॥

दोनो चांडा—मैने सब को हटा दिया अब इसे ले चलो।

चारु—('मैत्रेय क्या' इत्यादि फिर पढ़ता है)

(परदे के पीछे हाय चाचा! हाय चारुदत्त जी!

चारु—(सुन कर करुणा से) अरे चौधरी! हम तुमसे एक माँगन माँगते हैं।

चांडा—अरे हमसे माँगन माँगते हो?

चारु—राम! राम! बेसमझे बूझे काम करनेवाला पालक चांडाल है, तुम तो उससे अच्छे हो। हम चाहते हैं मरने से पहिले बेटे का मुँह देख लें।

दोनो चांडा—बहुत अच्छा।

(परदे के पीछे) हाय चाचा, हाय बाबू।

चारु—(सुन कर करुणा से) चौधरी, हम अपने बेटे का मुँह देखना चाहते हैं, वह आ रहा है।

चांडा—हटो जा हटो, चारुदत्त अपने बेटे का मुँह देख लें। (नेपथ्य की ओर देख कर) इधर आइये, इधर आ वे लड़के, इधर। (बाहर जाते हैं)

---

[दूसरा स्थान—सड़क पर दूसरी जगह]

(रोहसेन के साथ मैत्रेय आता है)

मैत्रे—चलो भैया चलो, तुम्हारे बाप को मारने के लिये जा रहे हैं।

( तीसरा स्थान—सरकारी सड़क पर तीसरी जगह )

( कोठे के ऊपर स्थावरक बँधा खड़ा है )

स्था—( ढढोरा सुन कर घबराहट से ) हाय ! हाय ! चारुदत्त बेकसूर मारे जाते हैं। मुझे मेरे मालिक ने यहाँ बांध रक्खा है तो यहीं से चिल्लाऊँ। सुनो भाई सुनो ! मुझ पापी ने बहली के हेर फेर से वसन्तसेना का पुष्पकरण्ड बाग में पहुँचाया, वहाँ मेरे मालिक ने उससे कहा मेरे पास रह। जब उसने न माना तो गला घोट कर मार डाला। इस भलेमानुस ने नहीं। अरे मैं दूर हूँ इस से मेरी बात कोई नहीं सुनता। अब क्या करूँ, कूद पडूँ। ( सोच कर ) मेरे कूदने से चारुदत्त जी बच जायँगे। अच्छा तो इसी टूटी खिड़की की राह से कूद पडूँ, मेरे मरने से क्या बिगड़ेगा—यह बिचारे न रहेंगे तो भले मानुसों को सरन कौन देगा ? मर भी जाऊँगा तो मुझे स्वर्ग धरा है ( कूद कर ) अरे, मैं तो बच गया ! बेड़ी टूट गई ! चलूँ जहाँ चांडाल ढढोरा पीट रहे हैं, वहीं चलूँ ( देख कर ) अरे ओ चांडालो ! हटो भाई हटो।

( दोनों चांडालों के साथ चारुदत्त आता है )

दोनों चांडाल—अरे कौन हटो हटो करता है ?

स्था—( "सुनो भाई सुनो" इत्यादि फिर पढ़ता है )

चारु—अरे, फँसा काल के फंद में सूरी में ज्यों धान।
मोहि बचावन काज को आवत मेघ समान॥

आप लोगों ने सुना है।

केवल डरत कलंक को मरत डरत नहिं कोइ।
अजस मिटे का मरनहूँ पुनर्जन्म सम होइ॥

और, नीच मूढ़ अति बेरुख दूषनभरो शरीर।
मारो मेरे सुजसपै विष बुझाय यह तीर॥

दोनों चांडा—स्थावरक ! सच कहते

चांडा—भैया हम क्या करैं, राजा का हुकुम ऐसा ही है।

रोह—तो मुझे मार डालो, चाचा को छोड दो।

चांडा—भैया तुम लाख बरस जियो, तुम बहुत अच्छे लड़के हो।

चारु—( आँसू भरकर लड़के को गले लगाकर )

धनी दरिद्र सम कुटुम के एकै नेह अधार।
हियो करै शीतल सदा चदन की अनुहार॥

( 'गर सोहत कनइर' इत्यादि फिर पढ़ता है, देखकर आपही आप 'आँचल सन' इत्यादि फिर पढ़ता है )।

मैत्रे—भाई चांडालो ! चारुदत्त जी को छोड दो, हमैं मार डालो।

चारु—राम ! राम ! यह क्या कहते हो ( देख कर आपही आप ) "सुख यह" इत्यादि फिर पढ़ता है। ( प्रकाश "बैठो" इत्यादि फिर पढ़ता है )

पहिला चांडा—हटो ! क्या देखते हैं।

लाग्यो अपजस घोर छोडी आसा जियन की।
टूटत टूटत डोर सोने के कलसे सरिस॥

चारु—( करुणा से "ओठ प्रवाल समान" इत्यादि फिर पढ़ता है )

दूसरा चांडा—अरे फिर पुकार दे, ढढोरा पीट दे।

पहिला चांडा—फिर ढढोरा पीट कर "सुनो जी" इत्यादि पढ़ता है।

चारु—
भई हाय मेरी ऐसी गति।
प्राणदण्ड में नहिं कछु क्षति॥
यहै होत सुनि दुःख अपारा।
कहैं जो नीच ताहि मैं मारा॥

( सब बाहर जाते हैं )

---

स्था—अरे नीच ! वसन्तसेना को मारके तेरा पेट नहीं भरा, अब याचकों के कल्पवृक्ष चारुदत्त को भी मारना चाहता है ?

सस्था—अबे हीरा मोती के डिब्बे जियेपेसी लुगाई हम मारेंगे?

सब—तुम्हींने तो मारा, चारुदत्तजी ने नहीं मारा।

सस्था—कौन कहता है।

सब—यही भलामानुस।

सस्था—( अलग डरता हुआ ) अरे बापरे बाप ! मैंने क्या किया ! लौंडे को अच्छी तरह न बांधा था। मेरे पाप का साखी यही है। ( सोचकर ) अच्छा तो अब यह करूँ ( प्रकाश ) अजी यह लौंडा झूठ बोलता है, इसने हमारा सोना चुराया था सो हमने इसे मारा पीटा था, यह तो हमारा बैरी है, इसका कहना कैसे सच हो सका है ? ( आड़ करके स्थावरक को सोने का कड़ा देता है ) बेटे स्थावरक ! यह लो और कह दो कि चारुदत्त ने मारा है।

स्था—( कड़ा लेकर ) देखो लोगो, यह हमें कड़े का लालच दे रहा है।

सस्था—( स्थावरक के हाथ से कड़ा छीन कर ) देखिये, यही कड़ा है जिसके कारन हमने इसे बांधा था। अजी चांडालो ! हमने इसे गहनों के घर में रक्खा था, इसने सोना चुराया, हमने इसे मारा पीटा था, तुम्हें परतीत न हो तो इसकी पीठ देख लो।

दोनों चांडाल—हां जी, आप सच कहते हैं, बिगड़ा हुआ नौकर क्या क्या नहीं कहता।

स्था—हा ! दासपना कैसा बुरा होता है कि सच बोलो तो भी कोई परतीत नहीं करता। ( करुणा से ) चारुदत्त जी ! मेरा क्या बस है ! ( पांव पड़ता है )।

चारु—उठहु तात कारन बिना मे तुम बंधु हमार।
करी दया तुम सुजन पै बूड़त दुख अपार॥

स्था—सच नहीं तो क्या ? इसी डर से तो मुझे कोठे ऊपर बेडी पहना के बन्द किया कि किसी से कह न दूँ।

(सस्थानक आता है)

सस्था—(हर्ष से)।

मछरी साग पात तरकारी।
खट्टी कडुई माँस बघारी॥
चीनी के संग भात बनाया।
हम सुख सन अपने घर खाया॥

(सुन कर) फूटे काँसे के बरतन की नाई चाँडालों की बोली सुन पड़ती है और ढढोरा पिट रहा है, इससे जान पड़ता है कि चारुदत्त को सूली देने के लिये ला रहे हैं, तो मैं भी चल कर देखूँ। वैरी के मरने से मन को बड़ी खुशी होती है। हम ने सुना है कि जो लोग वैरी का मारा जाना देखते हैं उन्हें दूसरे जन्म में आँख का रोग नहीं होता। हम बहुत दिन से ताक में रहे, विषम गाँठ में जैसे कीडा घुस जाता वैसे ही अवसर पाकर चारुदत्त के नास का उपाय किया, अब अपनी अटारी पर चढ़ कर अपना करतब देखें। (चढ़ कर देख कर, अरे) दरिद्र चारुदत्त को मारने के लिये जाते हैं तो इतनी भीड इकट्ठी हो रही है, जब कहीं हम ऐसे बहादुर को मारने ले जाँयगे तो कैसा होगा ? (देख कर) अरे, नये बैल की नाई रँग के इसे दक्खिन ले जा रहे हैं, हमारे महल के नीचे क्यों ढढोरा बन्द किया गया। (देख कर) अरे स्थावरक लोंडा कहाँ गया ? ऐसा न हो कहीं जाके भाँडा फोड दे। देखें कहाँ गया (उतर कर चाँडालों के पास जाता है)।

स्था—देखिये यह आगये।

दोनों चाँडाल—देहु किवाडे चुप रहौ भागो छाँडो गैल।
दुष्टपने की सींग को धावत है यह बैल॥

सस्था—हटो जो हटो। (आगे बढ़ कर) बेटे स्थावरक आओ चलो।

( रोहसेन मैत्रेय के साथ जाता है )

दोनों चांडा—यह तीसरी जगह है, यहाँ ढँढोरा पीटो ( फिर ढँढोरा पीट कर सुनो जो इत्यादि कहते हैं )

सस्था—लोगों के विश्वास नहीं होता ( प्रकाश ) अबे चारुदत्त ! लोगों के परतीत नहीं होती, तू अपने मुँह से कह कि मैंने वसन्तसेना को मारा।

चारु—( चुप रहता है )

सस्था—अजी चारुदत्त नहीं बोलता तो तुम लाठी से मार के इससे कहलाओ।

चांडा—( लाठी उठा के ) चारुदत्त, कहो।

चारु—( करुणा से ) डूबों महा विपति के सागर।
नहिं मोहि दुःख नहीं मोहि कछु डर॥
कहन परत प्यारिहि मैं मारा।
यहै जरावत हृदय हमारा॥

सस्था—अरे चारुदत्त ! "लोगों को परतीत नहीं" ( इत्यादि फिर पढ़ता है )

चारु—अरे, नगर के लोगो "मैं पापी हत्यार" ( इत्यादि फिर पढ़ता है )

सस्था—मारी।

चारु—हाँ।

पहिला चांडा—अजी आज तुम्हारी वारी है।

दूसरा चांडा—न, तुम्हारी है।

पहिला चांडा—अच्छा लिख के देखो ( बैठकर लिखते हैं )

पहिला चांडा—अच्छा, जो मेरी वारी है तो ठहर जाओ।

दूसरा चांडा—क्यों ?

पहिला चांडा—बाप जब मरते थे तो कहने लगे 'बेटा वीरक जब तुम्हारी वारी मारने की हो तो उतावली न करना'।

दूसरा चांडा—क्यों ?

मोहि बचावन हेत तुम कीन्हें बहुत उपाय।
सब कुछ कीन्हो तात तुम दैव न मानत, हाय!

दोनो चांडा—सरकार! इस लौंडे को मार कर निकाल दीजिये।

सस्था—निकल वे (बाहर निकाल देता है) अरे चांडालो! क्यों देर कर रहे हो, मारो इसे।

चांडा—तुम्हें बडी उतावली है तो, तुम्हीं मारो।

रोह—अरे चांडालो! चाचा को छोड दो, मुझे मारो।

सस्था—अजी इस को भी मारो, इस के लडके को भी मारो।

चारु—यह गधा सब कुछ कर सकता है, बेटा तुम अपनी माँ के पास चले जाओ।

रोह—मैं जाके क्या करूँ?

चारु—चले जाव तीरथ अबे लै माता निज साथ।
नहि अचरज पितुदोष जो बीते तुम्हरे माथ॥

भाई मैत्रेय, इसे ले जाओ।

मैत्रे—भाई, मैं तुम्हारे बिना जी सकता हूँ?

चारु—भाई, तुम को क्या हुआ, तुम क्यों मरना चाहते हो?

मैत्रे—(आपही आप) यह ठीक नहीं। बिना चारुदत्त के मैं जी नहीं सकता। लडका ब्राह्मणी को सौंप कर मैं भी इनके साथ चलूँ। (प्रकाश) भाई, इन्हें पहुँचा आऊँ (चारुदत्त के पाँव पडता है, लडका भी रोता हुआ चारुदत्त के पाँव पड़ता है)

संस्था—अजी, हम तुमसे कहते हैं कि इसको भी मारो, इसके लडके को भी मारो।

(चारुदत्त डर का भाव बताता है)

दोनों चांडा—राजा का यह हुकुम नहीं है कि बेटे को भी जा वे लड़के भाग जा।

चाँडा—चारुदत्त जी, आकाश में सूर्य चन्द्रमा रहते हैं उन पर भी विपत पड़ती है, हम लोगों को कोन गिनतो है, कार्ड उठ के गिरता है कोई गिर के उठता हैं।

गिरत उठत फिरि फिरि जियत फिरि फिरि मिलत शरीर।
यह विचारि घबराहु जनि धरो समुझि मन धीर॥

दूसरा चाँडाल—यह ढढोरा पीटने का चौथा जगह है पीट दो (ढँढोरा पीट कर "सुनो जी सुनो" इत्यादि फिर पढ़ता है।)

चारु—हाय प्यारी वसन्तसेना, "ओठ प्रवाल समान" (इत्यादि फिर कहता है) (चांडालों के साथ बाहर जाता है)

---

[ चौथा स्थान—सड़क पर एक दूसरी जगह ]

[ वसंतसेना के साथ सवाहक योगी आता है ]

योगी—मेरे इस जोगी के भेस ने भी बड़ा उपकार किया जो हारी मौंदी वसंतसेना को चगी करके फिर घर पहुँचाता हूँ। उपासिका! तुम को कहाँ पहुँचा दूँ।

वसंत—मुझे चारुदत्त जी के घर ले चलिये, जैसे कोकावेली को चन्द्रमा के देखने से सुख होता है वैसे ही उन्हें देख कर मैं भी सुखी हो जाऊँगी।

योगी—(आपही आप) किस राह चलूँ? (सोच कर) बड़ी सड़क से चलूँ। (प्रकाश) उपासिका आइये, बडी सड़क से चलें, और आज यहाँ इतनी भीड भाड़ हल्ला गुल्ला क्यों हो रहा है?

वसंत—(आगे देख कर) अरे, आज यहाँ इतनी भीड़ क्यों है? जोगी जी पूँछिये तो आज क्या है जो सारी उज्जैनी उमड़ी सी पड़ती है?

पहिला चाँडा—कदाचित कोई भलामानुस रुपया दे के छुड़ा ले, राजा के लडका हो जाय और सब बँधुए छोड़ दिये जाँय, हाथी बिगडे और उसके गड़बड़ में बँधुआ छूट जाय, राज पलट जाय और बँधुए छोड़ दिये जाँय।

दूसरा चाँडा—अरे, क्या कहता है राज पलट जाय!

पहिला चाँडा—अच्छा जाओ, फिर लिख के देखें आज किसकी बारी है।

सस्था—अजी, चारुदत्त के जल्दी मारो। (इतना कह कर स्थावरक के साथ एकान्त में खड़ा हो जाता है)।

दोनो चाँडा—चारुदत्त जी, मालिक का हुकुम है हमारा दोष नहीं है, तुम्हें जिसकी सुध करना हो उसकी सुध करलो।

चारु—अपने खोटे भाग बली रिपु की कुटिलाई।
लाग्यो तदपि कलङ्क होय जो धर्म सहाई॥
तो सुरपति के धाम औरहूँ कहुँ जहँ होई।
मेटैं शीलस्वभाव दोष मेरे सब सोई॥

अब हम कहाँ जायँ?

पहिला चाँडा—(आगे दिखला कर) यह देखो आगे दक्खिन का मसान है जिसको देखकर बँधुओं के प्रान निकल जाते हैं। देखो, देखो,

खींचें आधी देह स्यार नीचे से ठाढे।
आधी सूली रहै टँगी खीसैं सब काढे॥

चारु—हाय मैं अभागा क्या करूँ? (ऐसा कह कर बैठ जाता है)

सस्था—अभी न जाऊँ, चारुदत्त को मरता देख लूँ तब जाऊँ। (घूम के देख कर) अरे यह तो बैठ गया।

पहिला चाँडा—चारुदत्त डर गये।

चारु—(उठ कर) रे मूर्ख! "केवल डरत कलङ्क से" (दे फिर पढ़ता है।)

( चारुदत्त दो चाण्डालों के साथ आता है )

दोनों चांडा—यह सब से पिछली जगह है, यहाँ पर ढढोरा पीट दो ( ढढोरा पीट कर ) चारुदत्त जी सम्हल आइये, डरिये नहीं अभी एक छिन में आप का काम निपटा जाता है।

चारु—हे भगवान!

योगी—( सुन कर घबराहट से ) उपासिका! चारुदत्त जी को मारने को लिये जा रहे हैं और कहते हैं कि इसने वसन्तसेना को मार डाला है।

वसंत—हाय! हाय! मुझ अभागिनी के कारन चारुदत्त जी मारे जा रहे हैं, जोगी जी जल्दी चलिये।

योगी—आइये, आइये चारुदत्त जी मरने न पावें, हम लोग उनके पास पहुँच जायँ। अरे हटो भाई!

वसंत—हटो जी हटो!

दोनों चांडा—चारुदत्त जी! मालिक का हुकुम है जिसकी सुध करना हो उसकी सुध कर लीजिए।

चारु—"हम क्या कहें" ( इत्यादि फिर पढ़ता है )

पहिला चांडा—( तलवार खींच कर ) चारुदत्त जी! सीधे खड़े हो जाइये, एक ही वार मे हम आपको स्वर्ग पहुँचाते हैं। ( चारुदत्त सीधा खड़ा हो जाता है, चांडाल उसे मारना चाहता है पर उसके हाथ से तलवार गिर पड़ती है )

चांडा—अरे, बल करि मूठी से पकरि खैंची गही सम्हारि।
विजुरीसी क्यों गिरिपरी धरती पर तरवारि॥

मुझे तो अब जान पड़ता है कि चारुदत्त जी बच गये। भगवती सह्यवासिनी देवी, चारुदत्त जी छूट जायँ तो चाडाल कुल पर बडी कृपा हो।

दूसरा चांडा—हम लोगों को जो कुछ हुकुम है सो करो।

पहिला चांडा—अच्छा।

वसत—( कान पर हाथ धर कर ) राम, राम ! उसी राजा के साले ने मुझे मारा था।

चारु—( योगी को देखकर ) यह कौन है ?

वसत—उस पापी ने तो अपनी जान मुझे मार ही डाला था इस साधू ने फिर जिला लिया।

चारु—भाई, तुम कौन हो जो विना कारन हमारे सहाय हुये ?

योगी—आप मुझे नहीं पहचानते ? मे आपके हाथ पाँव दवाने वाला सवाहक हूँ। मुझे जुआरियो ने पकडा था, सो आपका सेवक जानके बाई जी ने अपना गहना देकर मुझे छुड़ाया ! जुए से ऐसा जी घवराया कि मे वुद्धमत का जोगी हो गया। यह वाई जी वहली के हेर फेर से पुष्पकरडवाग पहुँची, वहां उस पापी ने इनसे कहा कि तू मुझे नहीं चाहती और इनको गला घोट कर मार डाला। मैंने देखा—

( परदे के पीछे हुल्लड होता है )

जय जय श्रीवृषकेतु दत्तमख जिन सहारा।<br>
जय षटवदन कुमार क्रौंच जिन शैल विदारा॥<br>
जय आर्यक नृप जीति जीन निज शत्रुहि मारी।<br>
ध्वजा सरिस कैलास लसत धरती जिन सारी॥

( घबराया हुआ शर्विलक आता है )

शर्वि—पालक नृपहि नरक पहुँचाई।<br>
आर्यक कहँ नरनाह बनाई॥<br>
सिर धरि तासु वचन अब आवों।<br>
चारुदत्त की विपति छुड़ावों॥<br>
विना मन्त्रि बल नृप सो नासी।<br>
समाधान मन करि पुरवासी॥<br>
लीन्ह राज निज प्रबल प्रभाऊ।<br>
बजाको राज मनहुँ सुरराऊ॥

घबराहट में देख परी है।
वही अहै कै नहीं मरी है॥
मोहि जिआवन सोइ, कै उतरी यह स्वर्ग से?
कै दूसरि यह कोइ, रूप वही का है धरे?

वसत—( उठ कर पैरों पर पड़ कर ) चारुदत्त जी! मैं वही पापिनी हूँ जिसके कारन तुम्हारी यह दशा हुई।

( परदे के पीछे )

बड़ा अचरज है कि वसन्तसेना जीती है!

चारु—( सुनकर उठकर आँखें बन्द किये हुये हर्ष से ) प्यारी, तुम वसन्तसेना हो?

वसंत—मै ही अभागिनी हूँ।

चारु—( देखकर हर्ष से ) यह वसतसेना है? ( आनन्द से )

आँसुन नहवावत उरज मोहि मृत्युवस देखि।
आई ज्यावन मोहि जनु विद्या कोउ विसेखि॥

प्यारी वसतसेना,

तव हित चलन चहन मम प्राना।
तुमही आय कीन्ह मम त्राना॥
प्रियसगमकर यही प्रभावा।
मरि कै कौन जीव फिर आवा॥

प्यारी, देखो—

लाल वस्त्र वधचीन्ह प फूलन की यह माल।
लागैं वरसिंगार से दुलहिन आवन काल॥
चलत वजावत ढोल जो मोहि मारन के हेत।
तिनकी व्याहमृदग ज्यों बोल सुनाई देत॥

वसत—यह आपने क्या किया?

चारु—प्यारी, मैंने तुमको मारा।

पहिले को वैरी वली यहि छन औसर पाय।
आप नरक मे जाय किय मेरे नासउपाय॥

की पहिली बात तो माननी ही चाहिये (घूम कर) अरे, उस पाजी राजा के साले को पकड तो लाओ।

(परदे के पीछे)—बहुत अच्छा, सरकार।

शर्वि—राजा आर्यक ने कहा है कि हम को यह राज आप ही की कृपा से मिला है, इसे आपही समालें।

चारु—हमारी कृपा इसमें क्या थी?

(परदे के पीछे)

अरे राजा के साले! चल अपने दुष्टपने का फल ले।

(सस्थानक का हाथ पीछे बधा हुआ है और उसे दो सिपाही लाते हैं)

सस्था—अरे दैया रे दैया!

दूर हेराना गदहा जैसे।
कुकुर सम जाये मोहि तैसे॥

(चारों ओर देख कर) मैं तो चारों ओर से घेर गया अब मेरा बचानेवाला कोई नहीं है—कहां जाऊं क्या करूं? (सोच कर) विपति में पड़े को सरन देनेवाला यही है (आगे बढ़ कर) चारुदत्त जी दुहाई है! मुझे बचाइये!

(परदे के पीछे)

चारुदत्त जी, इसे हमारे हवाले कीजिये हम इसको मारें।

सस्था—(चारुदत्त से) दुहाई है! तुम्हारी सरन हूं!

चारु—(दया से) शरणागत को अभय।

शर्वि—(घबडा कर) अजी, इसको चारुदत्त के आगे से ले जाओ। कहिये इस पाजी को क्या किया जाय?

भले बाँधि अँग अँग खिंचवाइय?
कै यहि कुत्तन से नुचवाइय?
कै यहि की बोटी कटवाइय?
कै यहि सूली पर चढ़वाइय?

( आगे यह देख कर ) जहाँ यह भीड़ लगी है वहीं होंगे। राजा आर्यक का पहिला काम चारुदत्त जी को बचाना है, उसे भगवान सुफल करें। अच्छा ( जल्दी चल कर ) हटो रे हटो ( देखकर ) चारुदत्त जी जीते हैं ? बसन्तसेना भी यहीं है। हमारे स्वामी के मनोरथ पूरे हो गये।

बूडन चाहत महा दुःख के सिंधु अपारा।
प्रिया शील की खानि ताहि निज गुनन उबारा॥
धन्य भाग हम सबन केर देखे यहि अवसर।
महापुरुष, यह ग्रहन छुटे चाँदनि सँग हिमकर॥

मैंने तो बड़ा पाप किया है, इनके सामने कैसे जाऊँ ? अजी सिधाई सब जगह अच्छी लगती है। ( आगे बढ़ कर हाथ जोड़ कर ) चारुदत्त जी !

चारु—आप कौन हैं ?

शर्वि—तुम्हरे घर जिन सेंध करि थाती लई चुराय।
दोषी सो माँगत अभय सरन तुम्हारी आय॥

चारु—आप ऐसा न कहिए, आपने तो बड़ी कृपा की थी। ( गले लगाता है )

शर्वि—आर्यचरित आर्यक नृपति राखत कुल औ मान।
मार्यो पालक भूप को मख महँ पशू समान॥

चारु—क्या ?

शर्वि—गयो तुम्हारी सरन जो तुम्हरे रथ चढ़ि जोइ।
मारो पालक भूप को मख महँ पशु सम सोइ॥

चारु—शर्विलक, वही जिन्हें राजा पालक ने घोसीपुरे से बुलाकर बिना कारन कैद किया था और तुमने छुड़ाया था ?

शर्वि—जी हाँ।

चारु—बहुत अच्छा हुआ।

शर्वि—आपके मित्र राजा आर्यक ने राज पाते ही वेणा के किनारे कुशावती का राज आपको दिया। आपको मित्र

चारुदत्त जी की वह धूताबाई आंचल पकड़े हुए लड़के
क कर जलती आग में कूदना चाहती हैं, लोग उन्हें रो रो
ना चाहते हैं पर नहीं मानती ।
वि—( सुन कर नेपथ्य की ओर देख कर ) अरे क्या है
है।

( चंदनक आता है )

द—देखिये, महाराज के महल के दक्खिन कैसी भीड़
हो रही है । चारुदत्त जी की वह धूतावाई ( इत्यादि
कहता है ) मैंने तो उनसे कहा कि साहस न कीजिये,
दत्त जी अभी जीते हैं, पर दुख से व्याकुल कौन सुने,
माने ?

चारु—( घबरा कर ) हाय प्रिया, तुम ने मेरे जीते जी क्या
किया ( ऊपर देख कर साँस लेकर )

चरित तुम्हारे जाग रहे न जो यदि लोक के।
करन स्वर्गसुखभोग पति बिन सती उचित नहीं ॥

( बेसुध हो जाता है )

शर्वि—ओह ! सब बिगड़ा जाता है !
जल्दी को तो काज, आप यहाँ बेसुध परे।
सब बिगरत है आज, कियो जतन जेहि हेत यह ॥

वसंत—उठिये, चल कर बाईजी को जिलाइये, आप के
ने से अनर्थ हो जायगा ।

चारु—( जाग कर जल्दी से उठ कर ) हा प्रिया ! कहाँ हो
?

चंद—इधर आइये, इधर ।

शर्वि—बाईजी आग के पास पहुँच गई हैं, जल्दी चलिये ।

चारु—( जल्दी जल्दी चलता है )

( सब बाहर -

चारु—जो हम कहेंगे वह कीजियेगा ?

शर्वि—इसमें भी कुछ सदेह है ?

सस्था—चारुदत्त जी दुहाई है ! तुम्हारी सरन हूँ ! तुम अपनी ओर देखो। मैं ऐसा काम फिर न करूँगा।

(परदे के पीछे) मारो इस पापी को, क्यों छोड़ते हो ?

(वसन्तसेना चारुदत्त के गले से माला उतार कर सस्थानक को पहिना देती है)

सस्था—अरी ! अब हम तुझे न मारेंगे, हमे बचा ले।

शर्वि—अजी हटाओ इस को। चारुदत्त जी, कहिये इस पापी का क्या किया जाय ?

चारु—जो हम कहेंगे वही कीजियेगा।

शर्वि—इस में भी कुछ सदेह है ?

चारु—सच ?

शर्वि—सच।

चारु—तो इसे जल्दी—

शर्वि—मार डालें ?

चारु—नहीं छोड़ दीजिये।

शर्वि—क्यों ?

चारु—वैरी जब अपराध करे और पैरों पर पड़ कर सरन माँगे तो उस पर हथियार नहीं उठाना चाहिये।

शर्वि—तो इसे कुत्तों से नुचवा डालें ?

चारु—नहीं, उपकार से मारना चाहिये।

शर्वि—कहिये क्या करें ?

चारु—छोड़ दीजिये।

शर्वि—छोड़ दो।

सस्था—अरे बच गये ! बच गये !

(सिपाहियों के साथ बाहर जाता है)

(परदे के पीछे हुलड़ होता है)

गोद। लटकती है = कसकती है। [१४१] नए = झुके। उनतें = उनसे बढ़कर या बड़ा। [१४२] बकसियो = क्षमा करना। बौर = मंजरी। [१४३] तन = ओर। पो = तो। परमारथ = परमार्थ रूपी औषध। राजरोग = प्रबल रोग। [१४४] अनुदिन = प्रतिदिन। [१४६] दै गए = दिए हुए गए। [१४७] बापुरे = बेचारे। छार = धूल। [१४८] आयसु = आदेश, आज्ञा। वारि० = निछावर करके। नव० = नौ टुकड़े करके, टुकड़े टुकड़े करके। [१४९] तर = नीचे। मचु = सुख। [१५१] सुखेत = रणक्षेत्र। नारि = पानी, चमक। [१५२] बाय = वात विकार। पय-निधि = समुद्र। [१५३] अरे = अड़ गए हैं। राचे = अनुरक्त। वक्र० = अत्यंत टेढ़े। सीतळ = जिनके सचार (ध्यान) से हृदय ठंडे हो गए हैं। अमिय० = अब ये अमृत से विष में जा पड़े। [१५४] बढ़वत० = उसकी ओर काला सर्प क्यों बढ़ाते हो। हारे = विवश होने पर। अछत = रहते। [१५५] फुलेल = सुगंधित तेल। म यैं = गाँठें। आघोरी = भारी। ताटक = कान का गहना। जोति = शोभा। सार = घनसार, कपूर, असवास = (आश्वास) सुगंधित साँस। आक = (अर्क) मदार। [१५६] अधिकारे = अधिक। सारे = तत्व। खारे = कड़ुए। [१५७] बायस = कौआ। अँचयो = पिया। बजी० = एक ही ढंग के बाजे बजे, सब एक ही रंगत के हैं। ताँति = तन्त्री, बाजा। [१५९] कनियाँ = गोद। [१६०] कलेवर = शरीर। लौरी = लेप। पिछौरी = दुपट्टा। [१६१] ज्यों भुवग० = जैसे उस सर्प की फूँक जिसकी मणि छीन ली गई हो। दवा = भीषण ज्वाला। [१६२] अंबर = अच्छे वस्त्र। गुरु० = जो योग के हमारे गुरु हैं वे कृष्ण के हाथ की माला हैं। उसके इशारे पर नाचनेवाले हैं। [१६३] दाम = रस्सी। पानि = हाथ। चोरी० = चोरी न खोलूँगी। आनि = आकर। हठिहौ = न देने का हठ न करूँगी। जावक = महावर। वट-तर = बरगद सँकेत = संकेतस्थल। चढ़ाय = बैठाकर। [१६७] निरतेिं० = अश्रु की अपार धारा बहने लगी। प्रेम० = प्रेम की व्यथा

बुझी। अतर-गति=हृदय के भीतर। सुचित=स्वस्थ होकर। कमल=योगियों के षट्चक्र जो कमल के रूप में माने जाते हैं। [१६९] लाइ=मन लगाकर। सुमति मति=अच्छी बुद्धि। पै=निश्चय। [१७०] गात=गाते हुए। सुनात=सुनाते थे। परसात=छाई है। [१७२] सिंगी=सींग का बाजा। [१७३] लहनौ=प्राप्य। बर=दूल्हा, पति, प्रिय। सँघाती=साथी, सखा। [१७५] सरै=( सूर्य के रथ की ओर ) जाता है, उसे प्राप्त करता है। [१७६] बल्लभी=प्रेमिका। मधुर=जो मीठी बोली बोलनेवाले हैं। वृक=भेड़िया। बच्छ=वत्स, बछड़े। असन=भोजन। बसन=वस्त्र। सत=शत, सैकड़ों। [१७७] बरस=बर्षा करता है। कर०=हाथ में कड़ा और दर्पण लेकर ( कड़ा ढीला पड़ गया है। दर्पण में मुख विवर्ण दिखाई पड़ता है )। एतौ मान=इतना अधिक कष्ट सहने पर भी। [१७८] सहियो=सहना। मकरध्वज=काम। बहियो=अश्रु-प्रवाह के कारण। [१७९] पय=जल। पय मों=पानी से भी आग लग रही है। हा हरि०='हा हरि, हा हरि' जो कहती हैं उसी मन्त्र के पढ़ने के कारण इस आग में जलकर भस्म नहीं होतीं। [१८०] गहरु=देर, विलम्ब। [१८१] कहा बनै है=क्या बात बन लेंगे। अब हम०=हम चुपचाप वहां पत्र लिख देंगी कि ये तो गोकुल के अहीर हैं, वह पत्र उन्हें मिलेगा भी नहीं। [१८२] रूपहरी=हरि का रूप, सारूप्य मुक्ति। सुक=शुकदेव। स्यामा=युवती स्त्री। [१८४] भनै=कहे। कह०=क्यों उन कानों में ककड़ी की चोट करते हो। रग सुनै=प्रश्न करने पर भी। [१८६] बकी=पूतना। दोषन=दोष अर्थात् विषमय हो जाने से। तृनाव्रत=तृणावर्त। केसी=केशी नाम का दैत्य। [१८७] घाए=घात, चोट। कहि०=कहना पड़ा। [१८८] रसाल=रसमय, कर्णसुखद। तरनि०=सिर का तिलक सूर्य की भांति दाहक है। भुवाल=भूपाल, राजा। [१८९] बहियी=निर्वाह करना। [१९०] दासनिदासि=दासानुदासी, दासों की दासी। [१९१] चेत०=बेसुध अवस्था। रेती=बालू का मैदान। [१९३] अव-

गाहि० = दुःख में डूबती है। [ १६४ ] स्याम० = श्रीकृष्ण की पीड़ा में पगा हुआ। ऋपि = शुद्ध, ऋजु, सीधा। [ १६६ ] पुलिन = तट। [ १६७ ] विरह बीज = विरहमय। सलिल० = अधर-माधुरी के जल में मिलाकर। बल न० = औषध का कोई बल नहीं लगता, औषध काम नहीं करती। मरै = हो। [१६८] हे = थे। दाम = रस्सा से। पति = प्रतिष्ठा। रसनिधि = आनन्द के सागर। [ १६६ ] नह नग = प्रेमरूपी रत्न। सुझानी = समझ में आई। [ २०० ] हमरे० = हमारे गुण गाँठ में क्यों नहीं बाँधे, हमारे गुणों का विचार क्यों नहीं किया। [ २०१ ] देह० = शरीर दुःख की सीमा नहीं पाता, दुःखों का अन्त नहीं मिलता। [ २०२ ] आन = शपथ। आमिष = मांस। हित = प्रिय। किंगरी = छोटी सारंगी, चिकारा। सुर = ध्वनि। लग = तक। ब्रजभान = ब्रज-भानु, श्रीकृष्ण। [२०४] चाली = छेड़ी। साली = धँसी। ब्रजबाली = ब्रज की बालाएँ। [ २०५ ] इतने = इतने पक्षी। प्रतिपारे = पाला-पोसा। बिहारे = नष्ट कर दिए। कीर = नासिका। कपोत = गर्दन। कोकिला = वाणी। खजन = आँखें। [ २०६ ] सत्वर = शीघ्र। मधु-रिपु = श्रीकृष्ण। जगी = जागरण। क्वाथ = काढ़ा। मूरि = जड़ी। सुख = अनुकूल, लाभदायक। [२०८] निवर्ति = दूर करके। [२१०] अराध = आराधना करे। वरीम = वय। पुरवौ = पूर्ण कर दो। [२११] रीते = रिक्त, खाली। कारन = कालों की। फेरनि = लपेट, पहनावा। घेरनि = एकत्र करना, घराना। कार = कड़ा। [२१३] घोप = ग्वालों का गाँव। सपुट = घ'द। दिनमनि = सूर्य। [ २१४ ] रथ पलान्यो = रथ पर चढ़ कर गए। [ २१७ ] पाहन = ( पाषाण ) पत्थर, कठिन। [ २१८ ] जावदेक = यावन्मात्र, सबको। [ २१९ ] चित० = मन। [ २२० ] विधि० = ब्रह्मारूपी कुम्हार। घट = घड़ा, शरीर। दरसन० = देखने की आशा ही घड़ों का फेरा जाना है। कर० = श्रीकृष्ण के काम आए, उनके लिए शकुन-सूचक हुए। [ २२१ ] काती = कत्ता, छुरा। मशाली =

स्वाती [२२२] निसि लौं = रात भर। सीति = शीत, ठंडा। पुरवा = पूर्व से आनेवाली वायु, पुरवैया। गए० = उसने हमारे शरीर सरलता से जीत लिए हैं। [२२३] चौरासी = अनेक प्रकार की। हरि = हरकर। [२२४] लोकडर० = हमारा प्रेम प्रकट करने से श्रीकृष्ण को लोकापवाद का भय है (लोग कहेंगे कि ये गँवारों के साथ रहते थे)। [२२५] सो कुल = वह वंश (यादवों का), जिससे जन्म लेने पर बिछुड़ गए थे। गर्ग० = गर्ग ने कहा था कि श्रीकृष्ण मथुरा और फिर द्वारका में जा बसेंगे। जो कुल = वह सब। ज्ञाति = जाति। [२२६] अनहद = अनाहत नाद। कुम्हाड = कुम्हड़ा। अजा = बकरी। अधाना = तृप्त होना। [२२७] न परानी = नहीं हटा। चलमति = चंचल बुद्धिवाले। घेरि० = छेंकते फिरते हैं। [२२८] पनि = प्रतिज्ञा दुरहु = हटो। उसीठ = दूत। मति फेरी = बुद्धि का फेर। कै सँग = मिलकर, जुड़कर। श्री निकेत० = शोभा के घर। पानि = हाथ में। विषान = सींग। [२३०] नवतन = (नूतन) नए ढंग से। राचे = अनुरक्त हुए। रन-ढोर = श्रीकृष्ण [२३१] कारे = काले; मालिन, कपटी [२३४] ऐन = घर। [२३५] कोय० = कौन सी थी। राजपथ = राजमार्ग (भक्ति का चौड़ा मार्ग)। बरक = बलकानेवाला। कुबील = कबड़ खाबड़, ऊँचा-नीचा। अज = बकरा। बदन = मुख। [२३६] कुमोदिनि = कुई। जलजात = कमल। घनसार = कपूर। जीरन = जीर्ण, पुराना [२३७] बिदमान = विद्यमान, उपस्थित। [२३८] स्यदन = रथ। बाय० = वात व्याधि से पगली सी होकर। [२३९] कुम्भ = घड़ा। मलचरी० = बेचारी मछली। [२४१] धूरि = मिट्टी, व्यर्थ [२४२] कुबजा० = कूबरी के प्रेम में मतवाले। लेस = थोड़ा भी। हरिलट = मोरपंख। स्यामा = षोडशवर्षीया युवती स्त्री, राधिका। कछु० = सुध-बुध खो गई। प्रवाल = नए निकले कोमल पत्तों की भाँति। ततछन = तत्क्षण, तुरन्त। सुदेस = मगध। सुरेस = इन्द्र। रस = आनन्द से

अमित गतिवाले होकर, आनन्द में मग्न होकर। सेस=शेषनाग। [ २४४ ] अङ्गराज=सुगन्धित लेप । मेदिनी=भूमि । [ २४६ ] बरन=वर्ण, रंग। बागे=ढग के। मीढ़ि=मलकर। [२४७] समतूल्=तुल्=समान। [ २४८ ] बास० = वासस्थान । मन्दे=मन्दे बाजार में। [ २४६ ] कहु०=उसे भस्म रमाने से वैसे सुख मिलेगा। [ २५० ] चाँड=अभिलाष । बिसासि=विश्वासघाती । तीजो पथ=तीसरा पन्थ ( मुरारेस्तृतीय पन्था )। वह=ऊधो। साधु=सज्जन, सीधा। [ २५२ ] कटु=कड़वी। अङ्गनिधि०=श्रीकृष्ण के सगुणरूप के समुद से। अनमिल=बेमेल ( निगुण )। अमोलत=अमूल्य या बहुमूल्य ठहरा रहे हो ( सगुण से निर्गुण को बढ़कर बतला रहे हो ) [ २५३ ] अतीत=परे। [ २५५ ] स्याम-तन०=श्रीकृष्ण की ओर देखकर, उनका विचार करके। [ ५६ ] बारे=बाल्पन से ही। [ २५७ ] अगाउ=आगे आगे। [ २५८ ] कचोरा=कटोरा। ताटक, खुभी, खुटिला=कान के गहने। फूली=फूल, लौंग ( गहना )। सारी०=कमल और चन्द्र स अंकित साड़ी। सारस=कमल। गूदर=फटी। [ २५६ ] भेद०=पता न चला। बदन को=कहने के लिए निश्चित करने। बायु०=प्राणायाम । ताए=तपाए। [ २६० ] सँचि०=एकत्र कर रखी थीं। छार=धूल। सरबरि०=कूबरी के योग्य। घटी०=बुरा किया। हम जोही=हमें देखते रहे, हमें ग्राहक समझते रहे। [ २६१ ] राहत=रहते हैं। कोट=बाँस की कोठी। [ २६२ ] परेखो=पछतावा । बारे=छोटे। भीर=सकट, कष्ट, कठिनाई। सरघो=पूरा हुआ। बायस०=कौए का भाई, कौआ। [२६३] पत्यानो=विश्वास किया। [२६४] करसायल=मृग। अविधि सौं=अन्याय से। [२६५] सूर=शूर, वीर, सूरदास। [ २६७ ] बारक=एक बार। [ २६८ ] सोधियो०=उनसे पूछना। घात=हत्या । [ २६६ ] ज्यौं०=जैसे माता अपने जने बच्चे का पालन करती है। [ २७० ] गुरु०=गुड

दिवाकर यहलाभो। कोउ०=किसी प्रकार। [ २७१ ] अन्तरमुम=भीतर। पांडु०=पाण्डु रोग जिसमें शरीर पीला पड़ जाता है। डगरी=डगरा हुआ। छपद=भ्रमर। [ २७३ ] मदिरा०=शराब पीकर। पराग०=पराग की पीक की रेखा। कुम० 'विषकुम्भं पयोमुखम्', विष का भरा घड़ा, जिसमें ऊपर दूध हो। डपारे=धावे। कूत कर्म से। [२७४] घुटुप=घूप। नेरे=निकट। [ २७५ ] पिछौंहैं=पीछे की ओर। उर०=जब छाती छेदकर पीठ जा निकले। पाछे०=पीछे हटते हुए भागे नहीं। कबध=धड़। मधुर०=सामना करने, भिड़ने के लिए। [२७६] चिहुर=चिकुर, केश। यह०=इस प्रकार से। नयन०=नेत्रों का हरण पूर्ण करते हुए। बटमारे=डाकू, चोर। [ २७७ ] कागर=कागज़, पत्र। [ २७८ ] पङ०=कीचड़ ही मैली माटी है। ब्याज=बहाने से। अनुहारी=समता। [ २७९ ] भीति=दीवार। [ २८० ] हठि-हि=हठपूर्वक। प्रवेसनि=जल की धारा के प्रवेश में। विसेषनि=विशेष रूप से। [२८१] धावन=दूत। कहा०=क्या वश है। बल=बलदाऊ। [ २८२ ] दादुर०=माना जाता है कि वर्षा के प्रथम जल से मरे हुए मेंढक जी उठते हैं। निबिड़=घना। [ २८३ ] सारँग=चातक। सूरमा=वीर। [ २८४ ] खरे=तीव्र। [२८५] इते मान=इतना अधिक। अन्त=मार मत डालो। [२८६] सिंधुतीर=द्वारका में। [ २८७ ] बयन=बचन, बोली। भीषम=भीष्म पितामह की भाँति। डासि=बिछाकर। दच्छिन०=भीष्म पितामह जब युद्ध में घायल हुए तब सूर्य दक्षिणायण थे, उत्तरायण होने पर उन्होंने प्राण त्यागे। उन्हें इच्छामरण का वरदान था। [ २८८ ] निमेष०=पलकरूपी तट। गोलक=पुतली। तट=ओठ और कपोल ही तट का मैदान है। [ २८९ ] पोच=बुरा (सोच का विशेषण)। [ २९० ] एक अङ्ग=(एकांग) केवल, निरन्तर। ज्यों मुख०=जब वह पूर्ण मुखचन्द्र सामने था। रई=रँगी, डूबी। सकति=शक्तिभर। [ २९१ ] सारि=

निकालकर, पूरा करके। [२६३] कुहू = अमावस्या। तमचुर = ताम्र-चूड़, मुर्गा। [२९६] चारि = चाड़, मुदा। बसन = वस्त्र। दसन = दाँत। [२९७] बह्नि=आग धारण करना है। छपा = रात्रि। [२९८] मापै = मुकसे। मत्त=डाट न ले। [२९९] टुगा० = वृक्षों का गिरना ही हुआ है। मिव = स्तन। [३००] तनुदगधे = शरीर का जलना। [३०१] सन = से। [३०३] सोध = पता। गहक = विलय। अम्बर = आकाश। [३०७] सीरे = ठंडे। सूरमा = वीर। [३१०] राम कृस्न० = बलराम और श्रीकृष्ण के कारण किसी को कुछ नहीं समझता थी। [३११] चिलक = शुद्ध 'तिलक', एक वृक्ष जो वसंत में फूलता है। मृगपशु = पशुजाति। वलित = युक्त। [३१३] दागर = नाशक। [३१५] सांधौ = उत्कंठा। [३१७] पलक = पँख, पलक। अम्बु = जल, आँसू। अमृत = अधरामृत। कीर = सुग्गा, नासिका। कमठ = शुद्ध 'कमल', मुख या नेत्र। कोकिला = वाणी। [३१८] मूल संस्कृत श्लोक यह है—जटा नेयं वेणी कृतकचकलापो न गरलं, गले कस्तूरीयं शिरसि शशिलेखा न कुसुमम्, इयं भूतिर्नाङ्गे प्रियविरहजन्मा धवलिमा, पुरारातिभ्रान्त्या कुसुमशर। किं मां व्यथयसि। [३२४] उपाकर = चन्द्र, मुख। सारस = कमल। [३२६] परेखो = सोच। पौरि = द्वार। [३२८] उमापति = शिव। सोध० = पता पा गया। दसन० = दाँत से काटने का। नैनन० = खारा होने से। [३३०] भवभूति की रचना यों है—धत्ते चक्षुर्मुकुलिनि रणत्कोकिले बालचूते, मार्गे गात्रं क्षिपति बकुलामोदगर्भस्य वायौ; दावप्रेम्णा सरसविसिनीपत्र मात्रोत्तरीय, ताम्यन्मूर्तिं श्रयति बहुशो मृत्यवे चन्द्रपादान्। [३३२] दुखारी = दुखी। सलाका = सलाई (अंजन लगानेवाली)। आरति = दुःख। [३३५] हंस = परमहंस, ब्रह्मज्ञानी। [३३७] कैसे = समान। आगरे = पटकर। [३३८] जल० = जल में शीशी डुबाने से बुल्ले निकलते हैं। बार = देर। [३४०] पास = पाश, जाल।